जागा है। जब वह शहर से बाहर होता था तब भय के कारण यह सोचा करता था कि कहीं दूसरे लोग इस चित्र को न देख लें। उसकी इच्छायें सदा उदासी में मग्न रहती थीं। इसकी स्मृति-मात्र से ही उसकी प्रसन्नता के कितने क्षण वेदना में परिवर्तित हो गये थे। यह उसके लिये उसकी आत्मा के समान था। यह चित्र उसकी आत्मा था वह इसे नष्ट कर देगा।

उसने अपने चारों ओर देखा और उसे वह चाकू दिखाई दिया जिससे उसने बासिल की हत्या की थी। उसने कई बार उस चाकू को साफ़ किया, जिससे उस पर कोई रक्त का चिह्न बचा न रहे। यह बहुत तेज़ था और चमक रहा था। जिस प्रकार उसने चित्रकार की हत्या कर दी थी उसी प्रकार अब वह उसके चित्र को भी समाप्त कर देगा, जिससे उसका कोई प्रभाव शेष न रहे। इससे उसका अतीत नष्ट हो जायेगा और उसके समाप्त हो जाने पर वह स्वतन्त्र हो जायेगा। यह चाकू उसकी इस आत्मा की भयानक जिन्दगी और उसकी डरावनी चेतावनियों को समाप्त करके उसे शान्ति प्रदान करेगा। उसने चाकू को पकड़ लिया और तस्वीर पर वार किया।

उसी समय एक चिल्लाहट और किसी के बड़ी ज़ोर से गिरने की आवाज़ सुनाई दी। उस चीख में इतनी भयानक वेदना भरी हुई थी कि नौकर भी भयभीत होकर जाग उठे और अपने कमरों से बाहर निकल आये। दो आदमी—जो नीचे स्केयर से गुजर रहे थे—खड़े हो गये और ऊपर मकान की ओर देखने लगे। वे आगे बढ़ गये जहाँ उन्हें एक सिपाही मिला, जिसे वे अपने साथ ले आये। सिपाही ने कितनी ही बार घंटी बजाई, परन्तु किसी ने उसका उत्तर नहीं दिया। ऊपर की एक खिड़की के अतिरिक्त सारे मकान में अन्धकार था। कुछ देर बाद वह पास वाले मकान में ऊपर चढ़कर देखने लगा।

"यह किसका मकान है ?" उन दो आदमियों में से बड़े व्यक्ति ने सिपाही से पूछा।

"मि० डोरियन ग्रे का ।" सिपाही ने उत्तर दिया ।

उन दोनों ने एक-दूसरे की ओर देखा और वहाँ से जाते समय मकान के प्रति अपनी घृणा प्रदर्शित की । उनमें से एक सर हेनरी का चाचा था ।

मकान के अन्दर नौकरों वाले भाग में नौकर एक-दूसरे से बहुत धीरे-धीरे बातें कर रहे थे । बूढ़ी श्रीमती चीफ़ रो रही थी और अपने हाथ मल रही थी । फ्रैंसिस मृत्यु के समान पीला दिखाई दे रहा था ।

लगभग पन्द्रह मिनट के पश्चात् उसने कोचवान और एक दूसरे नौकर को साथ लिया और ऊपर चढ़ गया । उन्होंने दरवाजा खट-खटाया परन्तु कोई उत्तर नहीं मिला । उन्होंने पुकारा, परन्तु उसका भी कोई जवाब नहीं आया । सब कुछ शान्त था । अन्त में दरवाज़ा खोलने की असफल चेष्टा के पश्चात् वे छत पर चढ़ गये और फिर बाहर के बरामदे में कूद गये । खिड़कियाँ आसानी से खुल गईं क्योंकि उनके कुण्डे बहुत पुराने थे ।

अन्दर घुसकर दीवार पर लटकता हुआ उन्होंने अपने स्वामी का अपूर्व यौवन और सौन्दर्य से भरा चित्र देखा । फर्श पर शाम की पोशाक में एक मृत आदमी पड़ा था जिसकी छाती में एक चाकू घुसा हुआ था । वह मुरझा चुका था, उसके चेहरे पर अनेक झुर्रियाँ थीं और उसकी शक्ल भयानक और विकृत-सी हो रही थी । जब तक उन्होंने उस आदमी की अँगुठियों को नहीं देखा तब तक वे पहचान नहीं सके कि वह कौन था ।

